स्थानकवासी सम्प्रदाय के महान् आचार्य श्रीमान् चौथमलजी महाराज के साथ मेरा परिचय हुआ है। हम लोगों ने किसी-किसी समय साथ में भी व्याख्यान दिये हैं। दिल के उदार, समय को पहचानने वाले, विद्वान् और अच्छे वक्ता, ऐसे श्री चौथमलजी महाराज की हस्ती जैन धर्म और जैन समाज के लिए भूषण रूप है। उनको "अभिनन्दन ग्रन्थ" अर्पण करने का जिन महानुभावों ने आयोजन किया है वे सचमुच धन्यवाद के पात्र हैं। विद्वानों के समाज में उनकी योग्य कद्र करना यह विद्वत्-प्रेमियों का कर्त्तव्य है। मैं इस आयोजन के लिए फिर से धन्यवाद देता हूँ और इस कार्य की सफलता चाहता हूँ।

शिवपुरी, (ग्वालियर) —मुनि श्री विद्याविजयजी महा.

## अभिनन्दन गुरुदेव तुम्हारा !

गुरुदेव के करकमलों में अभिनन्दन ग्रन्थ अर्पित करने की योजना से अपार प्रसन्नता हुई। गुरुदेव के जैन जाति पर किये गये उपकार स्थानकवासी जैन समाज के इतिहास में अमर रहेंगे। दर्शन, ज्ञान, एवं चारित्र्य की प्रतिमूर्ति ! आप का यश दिग्दिगन्त में लहरे तथा आपके द्वारा समस्त जैन जाति का कल्याण हो। आप शतायु हों एवं हमारे हृदयों को आपकी मधुर वाणी सदैव शीतल करती रहे।

अकिञ्चन

**चांदमल मारू**
स्वागत मंत्री
श्री स्वर्ण जयन्ति महोत्सव, चित्तौड़गढ़

## जैन जाति के नेता जय हो !

स्वर्ण जयन्ती मनाते हुए अभिनन्दन ग्रन्थ रूपी साहित्यिक अनमोल निधि गुरुदेव के कर कमलों में अर्पण करना वास्तव में वन्दनीय प्रयत्न है। इस प्रयत्न के मूल में समाज द्वारा गुरुदेव के प्रति प्रकट किये गये सम्मान की प्रतिष्ठा एवँ ऐतिहासिक अनमोल सामग्री का निर्माण है। ऐसे ग्रन्थ रत्न का महत्व स्थानकवासी समाज में अनुकरणीय होगा। हृदय की शतशत आकांक्षाओं के साथ मेरी शुभ कामनाएँ हैं कि यह ग्रन्थ–रत्न विद्वत् समाज में आदर की वस्तु हो, एवं गुरुदेव के यश रूपी आलोक को दिवाकरवत् उद्भासित करे।

विनीत

**सौभाग्यमल कोचेटा,** जावरा.